नित्यनाथकौं *गुरुव नमि, गजमुख नृप ढिग आय ॥
सिद्ध मानि गोरक्ख सम, महिमा कहिय बनाय ॥ १५ ॥
यातैं †सकति प्रसन्न अति, याहि सकति बर[1] दिन्ह ॥
दै मनवंछित यह करत, सिस्पहुकौं सम सिद्ध ॥ १६ ॥
अनुष्टान जप होम अरु, मंत्र जंत्र मतिमंत[2] ॥
कहैं जाहि मत्रमहु करैं, कहैं जाहि भुवकंत[3] ॥ १७ ॥
किय नृप गजमुख कथितैं[4] सुनि, नाथ निकेत[5] प्रयान ॥
बुंदियको बिगरन समय, अरु भावी बलवान ॥ १८ ॥
नित्यनाथ ढिग जाय नृप, पंय[6] परि करिय प्रनाम ॥
कहिय सिस्य मोकों करहु, भरहु भेट धन धाम ॥ १९ ॥
लक्ख१०००००रुपरयन करैं[7] सुलभ, ऐसे ग्राम अनूप ॥
गहहु दच्छिना छत्त[8] गिनि, रहहु इहाँ गुरु रूप ॥ २० ॥
नित्यनाथ यह सुनि कह्यो, हम दक्खिन बसवान ॥
गुरु मृत[9] सुनि हुत जातहैं, न रहैं तास निदान[10] ॥ २१ ॥
हम भवदीय पुरोहितहि[11], मुख्य मंत्र दैजात ॥
यातैं सिच्छा[12] लेहु तुम, देहु याहि वसु ब्रात[13] ॥ २२ ॥
यह कहि मंत्रु[14] गजमुखहि दै, गयो कनफटा देस ॥
इत बुंदिय ढिग कुंचकरि, आयो बुद्ध नरेस ॥ २३ ॥
जब कावत्त नृप बुद्ध हो, तब निज सोदर जोध[15] ॥
चढि तरंडैं[16] गुनगोरि दिन, किय जलकेलि कुबोध[17] ॥ २४ ॥

*गुरु के समान ॥ १५ ॥ † शक्ति १ अपने बराबर का सिद्ध कर देता है॥१६॥ २ बुद्धिमान् ३ राजा करता है ॥ १७ ॥ ४ गजमुख का कहा हुआ ५ उस नित्यनाथ नामक नाथ के स्थान पर गया ॥ १८ ॥ ६ पैरों में पड़कर ॥ १९ ॥ ७ सुगमता से लाख रुपये प्रतिवर्ष हासिल हो आवैं ऐसे ८ छात्र (शिष्य) ॥ २० ॥ ९ गुरु को मरा हुआ सुन कर १० इसकारण से ॥ २१ ॥ ११ आप के पुरोहित को १२ शिक्षा १३ धन का समूह ॥ २२ ॥ १४ मंत्र ॥ २३ ॥ १५ सगा भाई जोधसिंह १६ नाव पर १७ बुरी बुद्धि से ॥ २४ ॥

सुभट सचिव अनुचर सकल, बैठे पोतन तत्थ ॥
नचि गावत पातुरि*निकर, श्रुति स्वर तालन सत्थ ॥२५॥
गज इकलिंगप्रसाद इक, इहिं अंतर मयमत्त[1] ॥
निज[2]दायज आयो हुतो, उदयनेरतें अत्त ॥ २६ ॥
वह[3] बागन अति दानछक, जल पीवन तँहँ आय ॥
ताल पिक्खि पोतन निरत, कुप्पि चल्यो अतिकाय[4] ॥२७॥
सत्थ सकल आपान[5] थित, किन्नौ कछु न उपाय ॥
निज[6] पोतहि पकरि निठुर, एतेमैं गज आय ॥ २८ ॥
धाइभ्रात[7] निज संगही, तास भयो इक बार ॥
एतेबिच उलटाइ इभ[8], बोरी नाव सु बार[9] ॥ २९ ॥
नियति जोग सब तिरि कढिय, असु[10] बसु[11] त्वरित अबेरि ॥
धाइभ्रात अरु अप्प[12] कुवर, स्वसंत[13] निकासे हेरि ॥ ३० ॥
निकसत खिन गुँज्जर मरिय, असु निज कछु अवसेस ॥
सो[14] चँउत्थि[15] तसमान सो, पत्तो मृत परदेस[16] ॥ ३१ ॥
अनुज राव जयसिंहको, भीम सुता[17] यह तास ॥
जोध[18] नारि सह[19]गमन करि, पत्ता[20] दिव पति पास ॥ ३२ ॥
यातैं पुर प्रविसन अबहु, सोक[21] सुचै न सताय ॥
मति[22] तथापि संबोधि मन, इम पुरढिग नृप आय ॥ ३३ ॥

---

*समूह। ग क म प की बाईस श्रुति और स्वर तथा तालों के साथ॥२५॥ १ मदमस्त २ जोधसिंह के दहेज में ॥ २६ ॥ ३ वह एकलिंगप्रसाद हाथी ४ बड़े शरीर वाला यह हाथी का विशेषण है ॥ २७ ॥ ५ पानगोष्ठी (मजलिस) में ६ जोधसिंह की नाव को ही ॥ २८ ॥ ७ धाय भाई (धाय का पुत्र) ८ हाथी ने ९ जल में यह नाव डुबा दी ॥ २९ ॥ १० प्राणरूपी ११ धन को शीघ्र अबेर कर १२ जोधसिंह १३ टूटते हुए (अन्तिम) स्वास लेनेवालों को ॥ ३० ॥ १४ निकलते समय गूजर जाति का धायभाई मर गया और जोधसिंह का कुछ प्राण बाकी था सो १५ इसके चौथे दिन मर कर १६ परलोक गया ॥ ३१ ॥ १७ बनेड़ा के राजा भीमसिंह की पुत्री १८ जोधसिंह की स्त्री १९ सती होकर २० स्वर्ग गई ॥ ३२ ॥ २१ शोक २२ तो भी बुद्धि से मन को समझा कर

सुनि भूपहिँ आवत सुभट, सचिव वेग * समुपेत॥
बुंदियपुर सन निकसि सब, सम्मुह आय †सहेत ॥ ३४ ॥
नगर जैतगढ ताल¹ तट, रहि नृप अंतप मिल्लान² ॥
प्रात पुरहिँ प्रविसत प्रकटि, गृहगृह मंगल गान ॥ ३५ ॥
कोटारन निज भट मर्यो, जुग्गियराम निसंक³ ॥
ताको सुत सालम लयो, गजारूढ⁴ नृप अंक ॥ ३६ ॥
इम आलमके पेस रहि, पंद्रह१५बरस बिहाय ॥
हय खट सत्रह१७६७भाद्द⁶ सित, प्रविस्यो बुंदिय आय ॥३७॥
बुंदियपुर प्रविसत समय, सउँन⁷ किह्व मग रुद्द ॥
विधवाबाल⁸ रजस्वला, पिक्खी संम्मुह⁹ बुद्ध ॥ ३८ ॥
इत्यादिकँ¹⁰ असउँन¹¹ बिबिध, मन मन्ने नहिँ¹² तत्त ॥
प्रविस्यो उत्तरद्वार पुर, जाजव जय उनमत्त ॥ ३९ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे अजितसिंहजयसिंहबुधसिंहार्थदत्तस्वस्वराज्यगमनाज्ञालमशाहदिल्लीगमन १ गुणगौरीदिनबुधसिंहानुजयोधसिंहस्य नावा सह बुन्दीतडागमज्जनसूचनमेक विंशोमयूखः ॥२१॥
आदितः एकोनषष्ठ्यधिकद्विशततमः ॥ २५९ ॥

---

॥ ३३ ॥ * सहित † स्नेह सहित ॥ ३४ ॥ १ तालाब के किनारे २ मुकाम ॥ ३५ ॥ ३ बिना शंका वाला जोगीराम ४ हाथी पर चढेहुए राजा ने गोद में लिया ॥ ३६ ॥ ५ अर्थात् ६ भादवा सुदि पक्ष में ॥ ३७ ॥ ७ शकुनों ने मार्ग रोका ८ बालविधवा और रजस्वला को बुधसिंह ने ९ सामने देखी ॥ ३८ ॥ १० इनको आदि देकर अनेक प्रकार ११ अशकुन १२ तहाँ ॥ ३९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में अजितसिंह, जयसिंह, बुधसिंह इनको अपने अपने राज्यों की सीख देकर बादशाह आलम का दिल्ली जाना १ गनगौर के दिन बुंदी के तालाब में बुधसिंह के छोटे भाई जोधसिंह का नाव सहित डूबने की सूचना का इक्कीसवां २१ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसा उनसठ २५९ मयूख हुए ॥

( छप्पई )

बुंदिय गद्दिय बैठि बुल्लि[1] गजमुखह[2] पुरोहित ॥
मन्नि गुरुत्व सुनि मंत्र कउल[3] मारग चाहयोचित ॥
लक्ख१०००००रुपय्यन मुल्लक हत्थि[4] सिबिका[5] हय अप्पिय॥
गद्दिय[6] तक अधिकार बखसि गजमुख गुरु थप्पिय ॥
आचार अधम अद्दरि रहिय पंच मकारन[7] मुदित मन ॥
बुंदीस बुद्धि बिगरी बिबिध कउल कम्म[8] लग्गो करन ॥१॥
जब काबल बुंदीस हुतो आलम अनुगामी ॥
तबहि रान जयसिंह गयो परलोक सु नामी ॥
तास तखत अमरेस[9] रह्यो रानाँ कछु बच्छर[10] ॥
पत्तो[11] वह परलोक सुनी बुंदिय यह संभर[12] ॥
लै सिक्ख तबहि पटरागिनी[13] रानाउति पीहर गई ॥
उम्मेदकुमरि तत्थहि अचिर[14] भावीबसि असु[15] बिनु भई ॥२॥

[ दोहा ]

पटरागिनि पंचत्व[16] इम, लयो उदैपुर जाय ॥
च्यारिलक्ख४०००००मुद्रा प्रमित, रह्यो तहाँ तस रैय[17]॥३॥
इहिंअंतर बुंदीस प्रति, सगपन[18]हित सरसाय ॥
पुर भनाय रठ्ठोरके, नारिकेल[19] द्रुत आय ॥ ४ ॥
सो सगपन स्वीकार करि, नारिकेल लिय झेलि ॥

१ बुलाया २ गजमुख नामक पुरोहित को ३ बाममार्ग ४ हाथी ५ पालकी ६ गादी पर बैठने तक का अधिकार ७ बाममार्ग के *पांच मकारों में मन प्रसन्न करके ८ वामियों के कार्य ॥ १ ॥ ९ अमरसिंह १० वर्ष ११ प्राप्त हुआ १२ चहुवान बुधसिंह ने १३ पाटराणी १४ शीघ्र १५ प्राण विना ॥ २ ॥ १६ मृत्यु १७ धन ॥ ३ ॥ १८ संबंध के लिये १९ नारियल (सम्बन्ध करने का प्रथम दस्तूर)

*वाममार्गियों में, मदिरा १ मांस २ मैथुन ३ मुद्रा ४ और मत्स्य ५ ए पांच मकार प्रसिद्ध हैं, जिनके सेवन से वाममार्गी लोक मोक्ष होना मानते हैं, जिनका विशेष विवरण देखना होवे तो वामियों के 'भैरवी चक्र' नामक ग्रन्थ में देखें ॥

मन परंतु लगि कउल मत, प्रथित बेदमत पेलि[2] ॥ ५ ॥
रहत चक्रपूजा[3]नुरत, विधि नय धरम बिसारि ॥
आलस मद्य प्रमाद[4] करि, बिगरी राज सम्हारि ॥ ६ ॥
इहिं अंतर लाहोरतैं, दिल्लिय आय पुकार ॥
सूबा विच दल बंधि सब, सिख मिलि करत बिगार ॥७॥
नानक मत अनुगा[5]मि सिख, अजितसिंह तिन ईस ॥
सो मंडत अप्पन अमल, सूबा खंडि सरीस[6] ॥ ८ ॥

( पटूपात )

सुनत एह दिल्लीस अटकदिस कटक अगंजित ॥
सजि चल्लिय द्रुत साह राह उद्धत जय रंजित ॥
सबहि पुत्त निज संग हुरम बेगम सब हाजरि ॥
तीन लक्ख३०००००तुरक्खाँर भार सतपंच५००ताम भीर ॥
संक्रमित साह आलम सबल क्रम प्रवेस लाहोर करि ॥
वह अजितसिंह सब सिखन हनि दंडिखंडि लिन्नों पकरि ॥९॥

( दोहा )

त्रासित करि सब सिखनतैं, नानक पंथ छुराय ॥
मुंडित डढ्ढी मुच्छ करि, दंडि[12] दये निकसाय ॥ १० ॥
सालिमार उपवन[13] निकट, रह्यो कछुक दिन साह ॥

शीघ्र आये ॥ ४ ॥ १ प्रसिद्ध २ हटाकर ॥ ५ ॥ ३ *चक्रपूजा में ४ गफलत [भूल] ॥ ६ ॥ ७ ॥ ५ नानक के मत के साथ चलनेवाले ६ रीस [क्रोध] सहित ॥ ८ ॥ ७ घोड़े ८ चल कर ९ सेना सहित १० दंडे तांन कर [नानक मतवाले हाथों में दंड रखते हैं] ॥ ९ ॥ ११ त्रासयुक्त करके १२ उन दंड रखनेवालों को डाढी मूंछ मुंडवा कर निकाल दिये [डाढी मूंछ का मुंडवाना नानक मत के विरुद्ध है] ॥ १० ॥ १३ सालमार नामक बाग के समीप

* वाममार्गियों के ग्रन्थों में "भैरवी चक्र" की पूजा की विधि विस्तार से लिखी है, वह यहां नहीं लिखी जासक्ती जिस किसीको देखना होवे वह "भैरवी चक्र" नामक ग्रन्थ में देखै, इसका सिद्धान्त नीचे के श्लोक से जानना चाहिये ॥

प्रवृत्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णा द्विजोत्तमाः ॥ निवृत्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णाः पृथक् पृथक् ॥ १ ॥

अब अभाग तुरकानको, उलटी करत *इलाह ॥ ११ ॥

( षट्पात् )

कलिजुग भूपन कुमति †निलय नारिन भरि रक्खैं ॥
रहैं इक्क अनुरत्त अवर जारन तब चक्खैं ॥
यौंही आलम संग निकर[1] नारिन अंतहपुर[2] ॥
तिनमैं बेगम इक्क लज्ज लंघिय कामातुर[3] ॥
सँहसन सिपाह जामिक[4] रहत रुक्कत तोहु न कामग[5]य ॥
निसदीह जार इच्छत निलज सरमा[6] जिम सारद[7] समय ॥१२॥

( दोहा )

गायक[8] आवत गान गृह, सिखवन[9] नारिन गान ॥
तिनबिच पिक्ख्यो[10] रूप बर[11], गायक इक्क जवान ॥ १३ ॥
छन्नैं ताहि कहायकैं, रक्ख्यो चिकन दुराय ॥
प्रतिसीरा[12] पलटाय पुनि, लिन्नों रत्ति बुलाय ॥ १४ ॥
दिन रक्खैं मंजूस धरि, रत्ति निकारैं ताहि ॥
यों बेगम दिल्लीसकी छिपी कलावँत चाहि ॥ १५ ॥
पिक्खि सउत्तिन[13] इक्क निस, अक्खी आलम अग्ग ॥
सुनत प्रमादी साह धकि, लयो ताहि गृह मग्ग[14] ॥ १६ ॥
साहागम[15] बेगम सुनत, छन्नैं संग[16] लगाय ॥
जाय सउच[17] संकानिलय[18], आई ताहि दुराय[19] ॥ १७ ॥

( पादाकुलकम् )

---

* ईश्वर वाची यावनी शब्द है ॥ ११ ॥ † स्त्रियों से घर भर रखते हैं, उन में एक से प्रीतियुक्त रहता है १ स्त्रियों का समूह २ जनाने में ३ काम से पीड़ित ४ पहरायत ५ काम का वेग ७ सरदऋतु के समय में ६ कुत्ती के समान ॥ १२ ॥ ८ कलावंत ९ गाना सिखाने के लिये १० देखा ११ श्रेष्ठ ॥ १३ ॥ १२ कनात में लपेटकर ॥ १४ ॥ १५ ॥ १३ सौतों ने १४ उसी बेगम के घर का मार्ग ॥ १६ ॥ १५ बादशाह का आना १६ छाने अपने साथ लेकर १७ पाखाने जाकर १८ पाखाने में १९ उस कलावंत को छिपाआई ॥ १७ ॥

इहिँअंतर आलम तहँ आयो, तिय जुम्बन *तसकर नहि पायो ॥
तब नचाय †सौतिन इगतारा, ‡सउचगेह दिय सैंन इसारा॥१८॥
सु लखि साह अक्खिय बेगम सन, मैं §विरैकुगद ¶अज्जविकल मन
यह सुनि गायक मिच्छु बिचार्‍यो, खंजर दौरि साह हिय मार्‍यो
[२]पीठिक फारि पार वह छुट्टो, छिन अंतर आलम [३]असु छुट्टो ॥
नि[४]यति जोग इम लेहु निहारैं, दिल्लीसहिं गायक[५] हनिडारैं ॥ २० ॥
गायकहू नारिन गहि मार्‍यो, साह कुबिधि मरि सुजस बिगार्‍यो ॥
अंतहपुर तब बजि[६] अचानक, इतउत रुदन[७]राग उर[८]आनक ॥२१॥

( षट्पात् )

हुरम हार-श्रृंगार तोरि झूरत तो[९]बा करि ॥
झारिझारि बेगरिन परत लुट्टत उट्टत परि ॥
मोजदीन पट्टप कुमार यह सुनि [१०]द्रुत धायो ॥
सुत्तो कुमर अजीम [११]मुग्ध ताकहँ हनिआयो ॥
लघुभ्रात दोय तिन सिर निलज पि[१२]ल्ल्यो दल[१३] हलकारिकैं॥
दोउन उमराय गहिय लई आजमैं[१४] अनय बिचारिकैं ॥ २२ ॥

( दोहा )

आलम मरन अ[१५]पुब्ब हुव, फुट्टी दिस दिस वत्त ॥

*स्त्री के जीवन का चोर †सौतिन नेत्रों की पुतलियों का इसारा करके ‡तहारत में होने का इसारा किया॥१८॥ §दस्तों के रोग में ¶आज मृत्यु॥१९॥ [२]पांसे की [पीठ की लंबी] छुट्टी अथवा पीठ को फाड़ कर [३]प्राण [४]भाग्य के योग से [५]कलावंत ॥ २० ॥ [६]बजे [७]रोने के राग और [८]छातियों के ढोल ॥ २१ ॥ [९]फारसी में तोबा शब्द परित्याग की प्रतिज्ञा का वाचक है जिसका अन्वय 'हार शृंगार' के साथ है, अर्थात् हार शृंगार के परित्याग की प्रतिज्ञा करके [१०]शीघ्र [११]मूढ [यहां मूढ कहने का अर्थ यह है कि अजीम, आलमशाह का छोटा पुत्र होने से वह पाट का हकदार नहीं था तो भी उस मूर्ख ने वृथा मारडाला [१२]भेजी [१३]सेना [१४]आजमशाह के किये हुये अनय [अनीति] को विचार करके अर्थात् आजम ने भी आलम के छोटे भाई होने पर दिल्ली के तखत का दावा किया था इसीप्रकार ये भी कर बैठें तो आश्चर्य नहीं, यह जानकर ॥२२॥ [१५]अपूर्व

मोजदीन लय३भ्रात हनि, बैठो तखत प्रमत्त ॥ २३ ॥

( षट्पात् )

आलम मृत सुनि अजितसिंह मरुदेस नरेसुर ॥
करि फोजन दरकुंच आय अजमेर निडर उर ॥
लिन्नौं *बिंटुलि दुग्ग साह थाँनाँ हनि †संगर ॥
सूबा दबि ‡सजोर भयो बिनु संक गब्ब भर ॥
इत तक्कि छिद्र दक्खिन अवनि मरहट्टन बल मंडयो ॥
जिततित उठाय दिल्लिय अमल छोलि कातरपन छंडयो॥२४॥

( दोहा )

मँति प्रमाद आलम मरत दिल्ली तिय बरजोर ॥
तक्की मारि कटाच्छ दृग, सहर सितारा ओर ॥ २५ ॥

( षट्पात् )

दसदेस माचि दंग चंग भूखन चमकाये ॥
पुरपुर धाटिन पात पयन घुग्घर घमकाये ॥
अलस ऐस अन्याय हावभावन बिसतारत ॥
आसवपान अपार मैंार आतुर दृग मारत ॥
गनिकान बिभव अधिकार गत चंडातक घुम्मर रचिय ॥
दिल्लिय नवोढ दुलहनि बनिय सहर सितारा बरन प्रिय॥

---

( पहले किसी बादशाह का मरना नहीं हुआ ऐसा) ॥ २३ ॥ * अजमेर के गढ का नाम 'बींटली' है † युद्ध में ‡ जोर [ बल ] सहित १ भूमि में २ बढ कर ३ कायरपन छोडा ॥ २४ ॥४प्रमाद की बुद्धि से ५ कटाक्ष ॥२५॥ अब यहां रूपक अलंकार से दिल्ली रूपी स्त्री का सितारा शहर को वरने का वर्णन करते हैं कि ६ उपद्रव (दंगा) मचा सोही तो ७ चंगे (सुन्दर) भूषण चमकाये और पुरपुर में ८ धाड़े (डाके) ९ पड़े वेही पैरों में घूघरे बजाये १० अत्यंत मद्य पीना ही कामदेव से पीड़ित होकर नेत्र चलाये [नजारे मारे] गनिकाओं को वैभव मिलना और राज्य के अधिकार [उहदे] मिलना ही ११लहँगे[घाघरे) की घूमर लगाई (स्त्रियों के समूह के नृत्य का नाम घूमर है) ॥२६॥

॥ दोहा ॥

मोजदीन इत भ्रात हनि, बैठि तख्त बनि बीर ॥
निलज दूर किन्नौं *अनखि, आलमसाह वजीर ॥ २७ ॥

॥ षट्पात् ॥

हुसनअली †आलमवजीर करि दूर ‡कुसिक्खन ॥
जुलफकारखाँ नाम अवर थप्पो लखि §इक्खन ॥
तजि पत्तन लाहोर रचिय दरकुंच गेह रुख ॥
अतिजव दिल्लिय आय पट्ट पायो सु परम सुख ॥
आसव ¶बिपान अनुरत्त अति हठ प्रमत्त लय[3]भ्रात हनि ॥
गनिकान संग मंदिर रहत दिल्लिय पादप दीम[2]बनि ॥ २८ ॥

॥ दोहा ॥

नायक[3] लाडकपूर इक, गायक[4] गेहिर गुमान ॥
तास लालबीबी बहिनि, अधिक रूप गुन आन[6] ॥ २९ ॥
पट्ट हुरम ताकौं करी, मोजदीन वस होय ॥
गलबाँहीं छिनछोरिकैं, कम्म सुनैं नहिं कोय ॥ ३० ॥

पादाकुलकम् ॥

नारिन संग फिरत कांतारन[7], नारिनहीमैं सहल सिकारन ॥
इक दिन बाग करी असवारी, नाजर संग तथा सब नारी ॥३१॥
पान कापिसायन[8] अति किन्नौं, साभ[9] चढन सासन पुनि दिन्नौं॥
दिन बेला[10] बसि केलि बिहाई, अपरअन्ह[11] संध्या अब आई ॥३२॥

---

* क्रोध करके ॥ २७ ॥ † आलमशाह के वजीर को ‡ बुरी शिक्षा से [लोगों के सिखाने से] § परीक्षा करने के लिये अथवा अपने नेत्रों से देख कर ¶ विशेष पीने [अधिक पीने] में अनुरक्त १ दिल्लीरूपी वृक्ष का २ दीमक (उदेही) ॥ २८ ॥ ३ कलावंतों का अफसर ४ कलावंत [गानकार] ५ गहरे घमंड वाला ६ घर अथवा नखरा ॥ २९ ॥ ॥ ३० ॥ ७ वनों में ॥ ३१ ॥ ८ मद्यपान ९ सन्ध्या समय १० दिन का समय क्रीड़ा में विताया ११ अपरान्ह स-

मोजदीन अतिपान बिमत्तो, रहसि लालबीबी अनुरत्तो ॥
सोधि तास सिबिका बिच सोयो, जावतखिन काहू नहिँ जोयो॥३३॥
असवारीके समय अचानक, इत उत बजे चढनके आनक ॥
कहि कहि त्वरा दरोगन किन्नी, सब हुरमन सिबिका कसि दिन्नी॥
लैलै चले कहार नृजानन, जोवत फिरत साहकों सब जन ॥
भटन लालबीबिय ढिग भाख्यो, खोजन तब तहँ जाय निकास्यो॥३५
खोलि बंध सिबिका इक नाजर, आन्यों साह भटनके अंतर ॥
अति अचेत सिबिका बिच डारयो, बुद्धिहिँ राज समरत बिचारयो ३६
आई तब दिल्लिय असवारी, मनजित साह रहैं इम मारी ॥
दे अधिकार बिभव सुखदायक, गुरुमंत्री किन्नैँ सब गायक॥३७॥
दोहा—इत दिल्लिय इम मचि अनय, इत बुंदिय अवनीस ॥
साहबहादुर मिच्चु सुनि, सोचि रु धुन्न्यों सीस ॥ ३८ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे बुधसिंहवाममार्गधारणं १ नानकमतीयोपद्रवश्रवणालमशाहलाहोरगमनं २, आलमशाहकलत्रोपपतिगायककरालमशाहपञ्चत्वप्रापणं ३ हताग्रजत्रिकमोजदीनदिल्लीपट्टोपविशनं४ अतिमद्यपमोजदीनगायककनीलालबीबीविशाभवनं द्वा-

न्ध्या [सायंकाल] ॥ ३२ ॥ १ विशेष मत्त हुआ २ एकान्त में ॥ ३३ ॥ ३ शीघ्रता ॥ ३४ ॥ ४ पालखियों को ५ नाजरों ने ॥ ३५ ॥ ६ उमरावों के भीतर ॥ ३६ ॥ ७बादशाह के मन को जीतने वाली ८ महामारी [मरी] रोग विशेष जिसको अंगरेजी में प्लेग कहते हैं, यह लालबीबी का विशेषण है ९ बड़े सलाहकार सब कलावंतों को किये ॥ ३७ ॥ १० अनीति ११ मृत्यु ॥ ३८ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में, बुधसिंह का वाममार्ग धारण करना १ नानक मत वाले सिक्खों का उपद्रव सुन कर आलमशाह का दिल्ली से लाहोर जाना २ आलमशाह की बेगम के जार [उपपति] एक कलावंत के हाथ से बादशाह आलमशाह का मारा जाना ३ तीन छोटे भाइयों को मार कर मोजदीन का दिल्ली के तखत पर बैठना ४ अत्यन्त मद्यपान करनेवाले मोजदीन का एक

विंशो मयूखः ॥ २२ ॥

आदितः षष्ट्युत्तरद्विशततमः ॥ २६० ॥

दोहा ॥

मति बिगारि भजि बाममत, सजि बिधिरहित समाज ॥
आलस पर आसिक भयो, राजकाज तजि राज ॥ १ ॥

षट्पात् ॥

हुसनअली सय्यद नवाब इक मंत्र रचिय इत ॥
मोजदीनकों मत्त जानि चिंतिय प्रपंच चित ॥
पूरब पुर पटनाँ सु साहफ़रुक्क अजीम सुव ॥
तब पत्रनँ मिलि ताहि भिरन आन्यों दिल्ली भुव ॥
रन मोजदीन तासन बिरचि भजि बिल्लिय अंदर दुर्यो ॥
लगि पिट्ठि साहफ़रुक्क सजब आय ताहि हनि अंकुर्यो ॥२॥

दोहा ॥

सक नव खट सत्रह १७६९ समय, बिक्रम हायन बट्ट ॥
मोजदीनकों मारिकैं, बैठो फ़रुक पट्ट ॥ ३ ॥
जुलफक्कारखाँ सचिव तस, हन्यों सोहु हमगीर ॥
सय्यद फ़रुकसाह किय, हुसनअली सु वजीर ॥ ४ ॥
पलटी गहिय तीन ३ इम, बरस इक्क १ के माँहिं ॥
आलम पिच्छैं मोजदी, अब पट्ट फ़रुक आँहिं ॥ ५ ॥
बुध नृपकैं याही बरस, भयो कुमर कुलभान ॥
कछवाही रानी उदर, देवसिंह अभिधान ॥ ६ ॥
होत जनम दिसदिस दये, लक्खन देस्म लुटाय ॥

---

फ़कावंत की पुत्री लाल बाँबी के वशीभूत होने का बाईसवाँ २२ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ साठ २६० मयूख हुए ॥

१ वाम मत का सेवन करके ॥ १ ॥ २ फ़र्रुखशाह ३ पुत्र ४ पत्रों से मिल कर अर्थात् लिखा पढ़ी करके ५ युद्ध करने के लिये ६ उस फ़र्रुखशाह के ७ खड़ा हुआ ॥ २ ॥ ८ विक्रम के संवत् के मार्ग से ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥ ९ इसके

जातकरम अरु दान जप, सबबिधि[1] पुव्व सधाय ॥ ७ ॥
कुमर जनम आमेरपुर, सुनि जयसिंह नरिंद ॥
पठये कुल पहिरावनी, दस १० हय दोय २ करिंद[2] ॥ ८ ॥
मास तीन ३ रहि कुमर वह, छोरि गयो निज देह ॥
बिगरि बामसग बुद्धमति[3], आलस गहिय अछेह ॥ ९ ॥
ऐसो आलस अंबर गत[4], सुन्यों न पिक्ख्यो रंच ॥
सातौं ७ प्रकृति[5] सम्हार नहिं, बिगरत सबहि प्रपंच ॥१०॥
पुर मनाय संबंध भो, तिहिं पर लगन लिखाय ॥
रठोरनकौं खबरि दिय, आवत बुंदिय राय ॥ ११ ॥
बिप्र पुरोहित निज बिबुध[6], नाम भवानीदास ॥
महडू[7] केसोदास पुनि, कुल चारन मतिकास[8] ॥ १२ ॥
ये दुव२ भूप तयार करि, पठये नगर मनाय ॥
लगन बेर हम आयहैं, दिन्नी एह कहाय ॥ १३ ॥
द्विज चारन दुव २ जायकैं, भाखि लगन रहि तत्थ ॥
इत नृपकों आलस अधिक, उपजत बिबिध अनत्थ[9] ॥१४॥
बड़े लगन नृप चुक्किकैं, दूजो लगन दिखाय ॥
लगन पंच५इम चुक्कयो, व्याहन गो न मनाय ॥ १५ ॥
द्विज चारन प्रति कहिय तब, पति मनाय करि रोस ॥
अब तुम सिर कन्या हनों, कै आनहु बुन्दीस ॥ १६ ॥
तव चारन तत्थहि रह्यो, द्विज आयो नृप पास ॥
बुल्ल्यो अब मरिहों न तो, व्याहहु आलस बांस[10] ॥ १७ ॥
यह सुनि द्विज संकोच करि, गो नृप नगर मनाय ॥

१ विधिपूर्वक ॥ ७ ॥ २ बड़े हाथी ॥ ८ ॥ ३ बुधसिंह की बुद्धि ॥ ९ ॥ ४ अन्य में गया हुआ ५ स्वामि, अमात्य, मित्र, कोश, राष्ट्र, दुर्ग, सेना ये राज्य के सातों अंग हैं ॥ १० ॥ ११ ॥ ६ पंडित ७ चारणों की एक शाखा का नाम है ८ बुद्धि का प्रकाश करने वाला ॥ १२ ॥ १३ ॥ ९ अनर्थ ॥ १४ ॥ १५ ॥ १६ ॥ १० हे आलस्य का स्थान ॥ १७ ॥

परनि सुता रट्ठोरकी, विविध त्याग बंटाय ॥ १८ ॥
बुंदिय दिस पुनि कुंच किय, अति आलस *अलसात ॥
आत आत मगमाँहिं रुकि, बहु मुकाम रहि जात ॥ १९ ॥
चलत रुकत रुकि चलत इम, नगर मालपुर आय ॥
तहँ [1]तडाग अंतर उतरि, कटक[2] मुकाम कराय ॥ २० ॥
व्याहयो मासतपस्य[3] बिच, [4]साह्यो अलस सुगाढ ॥
रहत मास पुरताल बिच, आयो सिर आषाढ ॥ २१ ॥

षट्पात् ॥

गरजि मेघ घनघोर ओर उत्तर सन आये ॥
अधिक मंडि आसार[5] विहित[6] संबर[7] बरसाये ॥
आयो जल जब ताल तबहि स्यंदन[8] मँगाय इक ॥
तिहिं उप्पर थित होय रह्यो बहु दीह आलसिक ॥
मालपुर सचिव यह सोधि मन कूरमपति[9] प्रति पत्र दिय ॥
उन कहिय नीर परिवाह[10] मग कड्ढहु तब यह इन करिय ॥ २२ ॥

गीर्वाणभाषा ॥ उपजातिः ॥

इत्थं स वक्षोद्वयसे कृपीटे रथस्थितो मालपुरातडागे ॥
बहून्यहानि ह्यवसत्प्रमत्तश्चिरक्रियो बिन्दुमतीक्षितीशः ॥ २३ ॥

अनुष्टुप् ॥

तत्रैव फूरुके शाहे, जाते भटसहस्रभृत् ॥
स्वामिदर्शनसाकांक्षो, जैत्रसिंहः समागतः ॥ २४ ॥

॥ १८ ॥ * आलस्य करता हुआ ॥ १९ ॥ १ तालाब के भीतर २ सेना का ॥ २० ॥ ३ फागुन में ४ उस आलस्य को गाढा (दृढ) पकड़ा ॥ २१ ॥ ५ मेघ धारा ६ उचित ७ जल ८ रथ मंगवा कर ९ आमेर के राजा जयसिंह प्रति १० जल निकलने के मार्ग [मोरी] के रस्ते से ॥ २२ ॥ इसप्रकार वह छाती पर्यन्त जल आने पर रथ में बैठाहुआ मालपुरा के तलाब में मदोन्मत्त आलसी बुंदी का राजा बहुत दिनों तक रहा ॥ २३ ॥ वहां ही फरोखशाह के बादशाह होने पर हजार योद्धाओं को धारण करनेवाला और स्वामी के दर्शनों की इच्छावाला जैत्रसिंह आया ॥ २४ ॥ जिस पीछे श्रावण मास के आने पर, आ-

वंशस्थः ॥

ततो नृपः श्रावणिके समागते, बुन्दीं समागम्य विघुप्तबुद्धिभृत्।
आलस्यमासेव्य चिरक्रियेश्वरोऽवसद्यथापूर्वमवस्थितः पुनः ।२५।

प्रायो ब्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

इत मरुनृप अजमेर लिय, तब बिग्रह हुव एक ॥
रूपनगर[2] रठ्ठोर नृप, राजसिंह किय टेक ॥ २६ ॥
मरुभूपति सौं नहिं मिल्यो, हठपूरब हमगीर ॥
साहहिं गिनि भानेज सुत, भो वह दिल्लिय भीर ॥ २७ ॥
याके अरु मरुईसकै, बनी नाँहिं जब बत्त ॥
तब रजधानी[3] संगलै, दिल्लियपुर वह पत्त[4] ॥ २८ ॥
बुंदियहू तब आय वह, राजसिंह रठ्ठोर ॥
नहिं किन्नौं सतकार तस, बुद्ध[5] अलस बरजोर ॥ २९ ॥
राजसिंह निज पुत्रिका, समपन हित कहि बत्त ॥
सोहू नृप मन्नी नहीं, अलस नारि[6] अनुरत्त ॥ ३० ॥
पाय अनादर तब गयो, कोटापुर रठ्ठोर ॥
कन्या भीमहिं व्याहिकैं, जुरि मंड्यो इक जोर ॥ ३१ ॥
रूपनगर पति रीति इहिं, भीम हिंतु[7] करि मंत्र ॥
निज रजधानी संगलै दिल्लिय गयउ स्वतंत्र ॥ ३२ ॥
मरुनृपको बनि बनि पिसुन[8], अनय[9] साहसौं आकिख ॥

लस्य का आश्रय लेकर, आलसियों का शिरोमणि, सोई हुई बुद्धि को धारण करनेवाला, राजा [बुधसिंह] जिसप्रकार पहिले स्थित था तिसीप्रकार बुन्दी में आकर फिर रहा ॥ २५ ॥ १ मारवाड़ के राजा ने २ किशनगढ के राज्य के प्राचीन राजधानी का नाम रूपनगर है ॥ २६ ॥ २७ ॥ ३ राजधानी की हाथी घोड़ा आदि सब सामग्री ४ प्राप्तहुआ ॥ २८ ॥ ५ बुधसिंह ने ॥ २९ ॥ ६ आलस्यरूपा स्त्री से अनुरक्त ॥ ३० ॥ ३१ ॥ ७ भीमसिंह से सलाह करके ॥ ३२ ॥ ८ चुगल ९. अनीति

साह लगत भानेज सुत, यातैं अद्दर रक्खि ॥ ३३ ॥

पद्धतिः ॥

इत बैठि पट्ट फूरुक सिताब, करि सचिव मुख्य सय्यद नवाब ॥
फरमान देसदेसन पठाय, सतकार[1]पुब्ब सब नृप बुलाय ॥ ३४ ॥
बुधसिंह पास नति[2] सहित तत्र, निज हत्थ मंडि पठयो सु पत्र ॥
द्रुत सदल[3] आय सत्रुन बिदारि, चाचा ब[4] रचहु मम घर सम्हारि३५
सोहू न पत्र मन्न्यो नरेस, बिधि जोग राज बुड्डन बिसेस ॥
किय छत्रमहल्ल बिच सतत बास, अब सुभट मंत्रि सब हुव उदास३६

दोहा ॥

चारन केसोदाससौँ, इकदिन अक्खिय बुद्ध ॥
मरुनृप जो अप्पन मिलैं, जुरैं साहसौँ जुद्ध ॥ ३७ ॥
बुंदिय तजि उत हम चलहिँ, वे आवहिँ इत बेग ॥
ततो उभयरमगमाँहिँ मिलि, धर दब्बहिँ गहि तेग ॥ ३८ ॥
महडू केसोदास तब, यह सुनि गो अजमेर ॥
मरुनृपसौँ मिलिकैं कह्यो, अब नहिँ करहु अबेर ॥ ३९ ॥
हेरतहो मरुनृप यहहि, कोऊ मिलहिँ सहाय ॥
यातैं द्रुत दरकुंच करि, बुंदिय तरफ चलाय ॥ ४० ॥
कुंच तीन ३ मरुनृप करिय, चल्यो तथापि न बुद्ध ॥
तब आलस्य अचेत गिनि, फिरयो कबंधहु क्रुद्ध ॥ ४१ ॥
दिल्लीपति फरमान इत, नहिँ मन्नैं बुंदीस ॥
यातैं अनर्थ[6] बिचारि उर, रची साहहू रीस॥४२॥
रूपनगरपुर[7] भूपको, तबही लग्गो दाव ॥
संभरको मरुपति सहित, चरच्यो पिसुन[8] चबाव[9] ॥ ४३ ॥

॥ ३३ ॥ १ पूर्वक ॥ ३४ ॥ २ नम्रता सहित ३ सेना सहित ४ हे काका अब ॥ ३५ ॥ ५ बुंदी के एक महल का नाम है जिसमें निरंतर रहना मांडा ॥३६॥ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४१ ॥६क्रोध करके ॥४२॥ ७ रूपनगर नामक पुर के राजा का ८ चुगल ने ९ चुगली रची ॥ ४३ ॥

[पद्धपात]

रूपनगर पति कहिय सुनहु मम बत्त साह श्रुतं[1] ॥
मरुपति अरु बुंदीस जुरत मिलि उभयपत्र[2]मंत्र जुत ॥
कोटापुर पति मरद वाहि बुल्लहु करि अद्दर ॥
दै तिँहिँ बुंदिय देस प्रबल पिल्लहु तिन उप्पर ॥
कूरम नरेस जयसिंह कहँ छंद लिखाय हिय प्रीतिछकि ॥
उज्जैन नगर सूबा अपि तत्थ[3] पठावहु नीति ताकि ॥४४॥
सुनत एह दिल्लीस पत्र लिखि भीम[4] बुलायो ॥
महाराव[5] कहि मिलि रु बहुत सतकार बढायो ॥
दै तिँहिँ बुंदिय देस साह पिल्ल्यो[6] दोउनऊपर ॥
इहिँ तब कोटा आय सेन सज्जिय हित संगर[7] ॥
इत साह भेजि आमेर दल[8] जयसिंहहिँ इम हुकम दिय ॥
सूबा सम्हारि उज्जैनपुर करहु जाय हम महर किय॥४५॥

( दोहा )

सुनि कूरम उज्जैन दिस, करि दरकुंच चलाय ॥
सूर सबल[9] सेना सहित, बुंदिय निकस्यो आय ॥ ४६ ॥
संभर सम्मुह जायकै, आन्यौँ पुरहिँ बधारि ॥
रक्ख्यो कछुदिन प्रीति रस मंडि बिबिध मनुहारि ॥४७॥
अंतेउर[10] कछ्वाहको, अंतेउर[11] बिच आय ॥
मिलि ननंद[12] भाउज मुदित, रही हृदय हरखाय ॥ ४८ ॥
उपालंभ[13] कूरम दयो, बुद्ध नरेसहिँ तत्थ ॥
मन्नैँ नहिँ फरमान तुम, किन्नौँ बहुत अनत्थ[14] ॥ ४९ ॥

---

१ कानों में २ पत्र ३ तहां (उज्जैन) ॥ ४४ ॥ ४ भीमसिंह को ५ कोटावाले इस समय से पहिले केवल राव कहलाते थे अब महाराव की पदवी मिली ६ भेजा ७ युद्ध के अर्थ ८ पत्र ॥ ४५ ॥ ९ वह शूर और बलवान् जयसिंह ॥ ४६ ॥४७॥ १० कछवाहे का जनाना ११ बुन्दी के जनाने में आया १२ बुधसिंह की स्त्री ननंद और जयसिंह की स्त्री भोजाई ॥ ४८ ॥ १३ ओलंभा १४ अनर्थ ॥ ४९ ॥

कोटापुर पति भीम अब, बुंदिय लिन्न लिखाय ॥
तुम प्रमत्त वह छिद्र तकि, करिहैं बिग्रह आय ॥ ५० ॥
यातैं मम मत[1] आहि यह, सजहु भ्रात दुव साम ॥
प्रथित[2] सत्य मैं बीच परि, कट्टौं द्रोह निकाम ॥ ५१ ॥
तब प्रमत्त नृप कहिय फिरि, एह गेहकी रारि ॥
घरहीमैं हम समुझिहैं, लिन्नी बिबिध बिचारि ॥ ५२ ॥
सक अंबर रिखि सत्त ससि१७७०, फग्गुन द्वादसि स्याम[3]॥
कछवाही उर कुमर हुव, भावतसिंह स नाम ॥ ५३ ॥
भागिनेयं[4] हित हरख करि, करिय कुंच कछवाह ॥
पहुँचावन बुंदीसहू, चढ्यो तुरग[5] हित चाह ॥ ५४ ॥
चढत बाजि प्रासाद[6] सिर, बुल्ल्यो बिकट उलूक ॥
काकन कंकन[7] कुक्कुरन[8], किय फेरंडन[9] कूक ॥ ५५ ॥
यह असकुन चिंते न चित, चल्ल्यो चढि चहुवान ॥
कूरमकौं पहुँचायकैं, मुरर्यो अलस अमान ॥ ५६ ॥
नाथाउत नगराजको, गुढा नाम इक गाम ॥
मातुलकुलं[10] चहुबानको, किन्नैं तत्थ मुकाम ॥ ५७ ॥
सक अंबर रिखि सत्त इक १७७०, फग्गुन मेचक[11] भूत १४ ॥
कोटापति लै दल[12] चढ्यो, बुंदीपर मजबूत ॥ ५८ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दी-पतिबुधसिंहचरित्रे हतादिल्लीपतिमोजदीनफूरुकसियरशाहयवनेन्द्री-

॥ ५० ॥ १ मेरी सलाह है २ प्रसिद्ध ॥५१॥ ५२ ॥ ३ कृष्णपक्ष की ॥ ५३ ॥ ४ भानजे के ॥ ५४ ॥ ५ घोड़े पर चढते समय ६ महल के ऊपर ७ पक्षि विशेष ८ कुत्तों ने ९ गीदड़ों [स्यालियों] ने कूक की ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ १० बुधसिंह के मामा के कुलवाला का था ॥ ५७ ॥ ११ कृष्णपक्ष की चतुर्दशी १२ सेना ॥ ५८ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में दिल्ली के बादशाह मोजदीन को मारकर फ़रुकशाह का

यह कहि गजमुख आय प्रविसि पच्छिम पुर तोरंन[1] ॥
दक्खिन तोरन निज निकेत[2] तँहँ जाय रच्यो रन ॥
भरि भरि बारूत तुपक्क पिक्खि नृप भीम कहाई ॥
दोउन २ कैं तुम वंद्य[3] मिलहु करि वंध लराई ॥
गजमुखहु पाय तब लोभ गति मंद[4] जाय भीमहिं मिल्यो ॥
पकराय तबहि लिन्नो निपुन[5] गुरुतामद तब द्विज गिल्यो ।३।

( दोहा )

गजमुखकौं पकराय इम, तोरंन[6] अँररन[7] फारि ॥
आय तखत कोटेस अरि, बुंदिय अमल बिथारि ॥ ४ ॥
इत नृपसौं सालम कह्यो, मरन उचित इहिं जुद्ध ॥
जो न रुचत तो लरहिं इम, हमहिं सिक्ख अब सुद्ध ॥ ५ ॥
यह कहि सज्ज्यो जाय गढ, निज पुर करउर नाम ॥
नृप सु सुरथपुरतैं सुरगि, गो मेवारन[8] गाम ॥ ६ ॥
मेवारहिं पुनि दाहिनैं, करि गो मालव देस ॥
सालकैं[9] मिंट्यो जाय तँहँ, पुर आमेर नरेस ॥ ७ ॥
इहिं अंतर उनियार[10] पति, नरुवंस[11] संग्राम ॥
नैननैंगरके[12] ग्राम कति, दब्बे तकत कुकाम ॥ ८ ॥
कैंरातैं[13] गजमुखहु कढि, गो मालव नृप पास ॥
तवहि अनादर तरजि[14] नृप, अंतर भो जु उदास ॥ ९ ॥
छिन्नि अखिलं[15] अधिकार तस, द्विज सिवदासहिं दिद्ध ॥
कउल मग्ग गुरुसिर कहर[16], कोप बिगरि अब किद्ध । १० ।

---

स पर्वत लांघकर ॥ २ ॥ १ शहर के द्वार में २ अपना घर ३ नमस्कार करने योग्य ४ मूर्ख ५ चतुर भीमसिंह ने ॥ ३ ॥ ६ पुर के द्वार के ७ किवाड़ों को तोड़कर ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ८ मेवाड़ के गामों में ॥ ६ ॥ ९ शाला [जयसिंह] से मिला ॥ ७ ॥ १० उणियारा का पति ११ नरूका संग्रामसिंह १२ नैणवा नगर के ॥ ८ ॥ १३ कैद से १४ धमकाकर ॥ ९ ॥ १५ सब १६ क्रोध "यहां क्रोध की अधिकता दिखाने को एकार्थ वाची दो शब्दों का प्रयोग है" वा कहर का अर्थ जुल्म है

कोटापति बुंदिय मुलक, इत समरत्त अपनाय[1] ॥
अनायत्त करउर समुझि, घेरयो सालम जाय ॥ ११ ॥
बुंदियपुर अवरोधतैं[2], रानिय बिपति बिरत्त[3] ॥
इक १ बेघम आमेर इक १, पुर भनाय इक १ पत्त ॥१२॥
अवर लोक अवरोधके, बिभव सचिव तिहिं बार ॥
सब बेघमपुर संचरे, देवसिंहके द्वार ॥ १३ ॥
खरच रुपय्ये अट्ठसत ८००, अरपि[4] नित्य तिन्ह एव ॥
इक १ हायन[5] बुंदिय बिभव, दुभर निबाह्यो देव ॥ १४ ॥
इत नृप मालव जायकैं, लिन्नैं तुरग अनाय[6] ॥
बेघमपति प्रति मोलकी, हुंडिय दिन्न पठाय ॥ १५ ॥
देवसिंह वह बंचि दल[7], गिनि सगपन व्यवहार ॥
दिन्नी हय सोदागरन[8], मुद्रा तीस हजार ३०००० ॥ १६ ॥
बिपति बीच इम बंदगी, चुंडाउत किय चाहि ॥
अप्पन सिर ऋन किय अधिक, बुंदिय बिभव निबाहि॥१७॥
इत करउरपुर भीम नृप, रह्यो बिंटि रनरत्त[9] ॥
अट्ठारह ८१ अह[10] अंकुरयो[11], मुरयो न सालम मत्त ॥ १८ ॥
पल पल बिच गोलन परिग, प्राकारन[12] बिच पंथ ॥
सब करउर तोपन सिलगि, हुव भ्राष्ट्रकै[13] हरिमंथ[14] ॥ १९ ॥
मुहुकमकुल उमराव इक, सुखसिंहह चहुवान ॥
पुत्रहिं दे घर बिभव पद, किय कसायँ[15] परिधान[16] ॥ २० ॥
वह अनिच्छ[17] बिचरत फिरत, कोटा दल[18] बिच आय ॥

॥ १० ॥ १ स्वतंत्र ॥ ११ ॥ २ जनाना से ३ विरक्त होकर ॥ १२ ॥ १३ । ४ देकर तिनको धारण किए (रक्खे) ५ एक वर्ष ॥ १४ ॥ ६ कुछ आमद नहीं तो भी ॥ १५ ॥ ७ पत्र ८ घोड़ों के सोदागरों का ॥ १६ ॥ १७ ॥ ९ युद्ध में प्रीति करके १० अठारह दिन ११ खड़ा रहा ॥ १८ ॥ १२ कोटों में मार्ग होकर १३ भाड़ में १४ चने होवें ऐसे होगया ॥ १९ ॥ १५ भगवा १६ वस्त्र ॥ २० ॥ १७ इच्छा रहित १८ कोटा की सेना में आया

मिलि गहिय तजि भीम नृप, दयो ताहि बैठाय ॥ २१ ॥
कह्यो भीम करजोरि तब, मो सिर करहु निदेस ॥
सुखसिंहहु यह सुनि कह्यो, चढि घर जाहु नरेस ॥ २२ ॥
तबहि कहैं सुखसिंहकैं, वह चढि बुंदिय आय ॥
नतो कितो करउर नगर, लेतो ढुंतहि छुगाय ॥ २३ ॥

( पादाकुलकम् )

कोटापति सुखसिंह कथितं किय, जान्यौं लोकन सालम जित्तिय।
कूरमपति इन मंत्र विचारयो, जामिप बुंदिय हीन निहारयो॥२४॥
अमर रानके पट्ट उदैपुर, लसत रान संग्राम धरम धुर ॥
तिहिं प्रति दल जयसिंह पठायो, स्वकर मंडि सतकार सिवायो।२५।
हे नृप तुम भीमहिं समुझावहु, बुद्धहिं बुंदिय देस दिवावहु॥
यह मोसिर औसान करहु अब, तुमरो हुकम भीम स्वीकृत सब॥२६॥
तबहि रान यह पत्र विचारयो, कूरमपति संकोच सम्हारयो ॥
निज काका तखतेस बुलायो, बुंदिय भीम समीप पठायो ॥ २७ ॥
तबहि आय तखतेस भीम प्रति, अक्खिय विविध रानकी विन्नति ॥
बुंदिय तजि निज गेह पधारहु, मो सिर यह औसान विचारहु ॥२८॥
यह सुनि भीम कह्यो धरि गर्व्वहिं, बुध नृपतैं बुंदिय नहि दव्वहिं॥
जमी समस्त साहकी जानों, तजिहों तो ठेहैं तुरकानों ॥ २९ ॥
यह कहि सिक्ख दई तखतेसहिं, तजत भीम नहिं बुंदिय देसहिं ॥
[illegible]न देसहिं सालम लगि लुट्टन, कोटा पति थानन करि कुट्टन॥३०

[ दोहा ]

सेवावत सामंतहर, इन हड्डन गहितेग ॥

॥ २१ ॥ १ आज्ञा ॥ २२ ॥ २ शीघ्र ही ॥ २३ ॥ ३ कहना किया और लोगों ने जाना कि सालमसिंह जीतगया ॥ २४ ॥ ४ महाराणा अमरसिंह के ५ पत्र ॥ २५ ॥ ६ स्वीकार (मंजूर) करेगा ॥ २६ ॥ ॥ २७ ॥ २८ ॥ ७ गर्व ८ यवनों का राज्य ९ बुन्दी के देश को सालमसिंह लूटने लगा ॥ ३० ॥

बुंदिपढिग पुर जैतगढ, लुट्टिय आप सवेग ॥ ३१ ॥
तिन पर पठयो भीम नृप, धाइभ्रात भगवान ॥
वाँनैं जाय धनावपुर, किन्नौं हद घमसान ॥ ३२ ॥
मेवावत सामंत हर, मरे बहुत करि जंग ॥
धाइभ्रात भगवानके, घाय बिलग्गे अंग ॥ ३३ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे कोटामहारावभीमसिंहबुन्दीहरणं १ बुन्दीन्द्रबुधसिंहजयसिंहनृपान्तिकमालवगमन २ बेघमरावदेवसिंहबुन्दीकुटुम्बपालन ३ सुखसिंहाभिधहड्डपतिकथनमहारावभीमसिंहकरवरनगरप्राकृत्युत्थापन ४ जयसिंहलेखमहाराणासंग्रामसिंहस्य बुन्दीमुक्त्यर्थमहारावभीमसिंहभणानतदस्वीकरणवर्णनं चतुर्विंशो मयूखः ॥ २४ ॥

आदितो द्विषष्ट्युत्तरद्विशततमः ॥ २६२ ॥

( पज्झटिका )

संग्राम रान सादर कहाय, सो भीम नाँहिं मन्निय सुभाय ॥
तकसीर तास मेटन बिचारि, कोटेस उदय पत्तन पधारि ॥१॥
सीसोदभिटि संग्राम रान, दिय भीम तत्थ कछु दिन मिल्लान ॥

॥ ३१ ॥ १ युद्ध ॥ ३२ ॥ २ सामंतसिंह के वंशवाले ३ विशेष करके घाव लगे ॥ ३३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में, कोटा के महाराव भीमसिंह का बुंदी छीनना १ बुंदी के रावराजा बुधसिंह का राजा जयसिंह के पास मालवे में जाना २ बेघम के राव देवसिंह का बुंदी के कुटुंब की पालना करना ३ महाराव भीमसिंह का सुखसिंह नामक हाडा सन्न्यासी के कहने से करवर नगर का घेरा उठाना ४ जयसिंह के लिखने से महाराणा संग्रामसिंह का बुंदी छोडने के अर्थ महाराव भीमसिंह को कहलाना और भीमसिंह के अस्वीकार करने का चौबीसवां २४ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ बासठ २६२ मयूख हुए ॥

४ आदर सहित ५ उदयपुर ॥ १ ॥ ६ मुकाम

तिनसों साहहु दबि रहत, सन्मुह सजत न सत्थ ॥
हुसनअलीके हुकमकों, मिट्टन कोन समत्थ ॥ २० ॥
हुसनअली काह मुकल्यो, यह मरु भूपति पास ॥
संभर पुर भाई हनें, वैर बिनंगों तास ॥ २१ ॥
यह सुनि तब मरुपति गयो, हुसनअलीके गेह ॥
करन जोरि अरु साथ करि, अक्खी तिहिं प्रति एह॥२२॥
मैं करम बरज्यो बहुत, सोंहस तदपि सम्हारि ॥
जयसिंहहि पुर लुट्टिगे, भ्रात रावर मारि ॥ २३ ॥
सपथ ग्रथ करि इन लिखी, सय्यदसों मरुमोर ॥
सय्याद तब मनसि गिन्यों, जयसिंहहिं बरजोर ॥ २४ ॥
जयसिंहहु यह सब सुन्यों, मरुपति सय्याद मेल ॥
तब उज्जइनी नीति तकि, अंकुश रहिय अठेल ॥ २५ ॥
इहिं बिच दक्खिन देसकी, पत्ता आनि पुकार ॥
मरहट्टे लुट्टा मुलक, करि करि बिबिध बिगार ॥ २६ ॥

( षट्पात् )

हुसनअली सय्यद नवाब दक्खिन पुकार लहि ॥
पुर अवरंगाबाद चल्यो दरकुंच बिजय चहि ॥
सारधलक्ख१५००००तुरंग संग सत दोय२००तोप साजि ॥
आवत घन जिम उमडि बंब निकरंब तनितें बजि ॥
उज्जैन निकट आयो जबहि कूरमपति इक नीति करि ॥
पैंतीस३५कोस दरकुंच गो दुलहनि ब्याहन ब्याज दैरि॥२७॥

( दोहा )

---

॥ १९ ॥ २० ॥ १ उनका वैर मांगता हूँ ॥ २१ ॥ २२ ॥ २ हठ ३ मारा ॥ २३ ॥ ४ झूठे सोगन ५ मारवाड़का मुकुट ६ अपराध सहित ॥ २४ ॥ ७ यहाँ छिनै ऐसा होकर ॥ २५ ॥ २६ ॥ ८ यहाँ अजहत् स्वार्था लक्षणा से सवार जानने चाहिये ९ नगारों का समूह १० मेघ की गर्जना के समान बज कर ११ बिवाह के मिस से १२ कर कर ॥ २७ ॥

लिखित पटा जुत मुकल्यो, कूरम आरज प्रमानं[1] ॥ ३३ ॥
आय दलाखरखान तब, कूरम[2] सचिव समेत ॥
बुंदी लै हुत भीमसौं, अर्प्यो इनहिं सहेत ॥ ३४ ॥
प्रथम साह किय खालसैं, बुधहिं तदनु समप्पि ॥
कोटाकैं उठवायकैं, थानौं इन निज थप्पि ॥ ३५ ॥
सुता भनाय अधीसकी, रानी जो रहोरि ॥
सुता[3] नाम सूरज कुमरि, हुव ताके गुनगोरि ॥ ३६ ॥
सक अंबर हय सत इक१७७०, असित फग्गुन मास ॥
कोटापति बुंदियलई, गिल्यो सु[4] दुर्जन[5] ग्रास ॥ ३७ ॥
सक जामल हय सत इक१७७२, अगहन द्वादसि स्याम[6] ॥
आई पुनि बुंदीसकैं, बसुधा कुलटा बाम[7] ॥ ३८ ॥
बुल्लि सचिव बुंदीसके, फेरि बुध नृप आन ॥
दै बुंदी दिल्लिय गयो, जवन दलाखरखान ॥ ३९ ॥
अवर देस बुंदीसकैं, आयो सबहि बहोरि ॥
भीम[8] नगर बारौं सऊ, द्वै परगना न छोरि ॥ ४० ॥
तदनंतर[9] फरमान पुनि, पठये साह जरूर ॥
बुधसिंह जयसिंह नृप, बुल्ले उभय[10] हजूर ॥ ४१ ॥

(पट्पात)

फरमानन हुँत फैलि सज्यो कूरम नरेस जब ॥
बुंदीसहिं बुल्लवाय कह्यो[11] द्वै हुत उभय अब ॥
ए[12] बिलंखहु फरमान चलहु दिल्ली हम सत्थैं ॥
लैहैं साह रिझाय मुकुट ठैहैं अरि[13] मत्थैं ॥

---

१ माफिक ॥ ३३ ॥ २ जयसिंह के कामदार सहित ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३ पुत्री ॥ ३६ ॥ ४ अनायासता ५ दुर्जन शत्रु ने ॥ ३७ ॥ ६ कृष्णपक्ष की ७ स्त्री ॥ ३८ ॥ ॥ ३९ ॥ ८ भीमसिंह ने ॥ ४० ॥ ९ जिस पीछे ॥ ४१ ॥ १० शीघ्र ११ दोनों को बुलाये हैं १२ देखो १३ शत्रुओं के मस्तक पर

कूरम नरेस यह कहि चढ्यो बुंदीपति तदपि न चढत ॥
आलस अचेत मतिमंद[2] अति पल पल प्रति चालिहैं पढत ४२
सुनत एह जयसिंह आसु[3] बुंदिय दल[4] आयो ॥
जामि[5] बुद्धहिं कहिय स्यालि[6] गजि मंद सिवायो ॥
अब नृजान[7] आरुहहु चलहिं धरि खंध भृत्य हय ॥
निज असु[8] सौंथ[9] खवाय एह आक्खय नृप कूरम ॥
संकोच तास चहुवान तब चढि तुरंग तिन संग हुव ॥
इहिं रीति छोरि मालव अवनि दच्छिन चल्लिय भूप हुव ॥ ४३ ॥

[ दोहा ]

कढि मुकुंद दर उत्तरि, चम्मलि पट्टन ओर ॥
लक्खैरिय गिरि लंघिकैं, आगम माग अनघोर ॥ ४४ ॥
कछुदिन तत्थ मुकाम करि, चरि[10] मुक्कलि हित चाय ॥
संभरि निजउमराव सब, दै दल[11] लिख्न बुलाय ॥ ४५ ॥
प्रथम इंद्रमल्लानि भट, नगर इंद्रगढ नाह ॥
मय सुवन छित्वर मरद, आयो अधिक उछाह ॥ ४६ ॥
छित्वरसौं जयसिंह नृप, मिल्यो न वत्थै[12] घल्लि ॥
इन अक्खी तुम आमई[13], हम मिलिहै अब हल्लि ॥ ४७ ॥
इम कहि कूरमसौं मिल्यो, दै पय गहिय सीस ॥
इक सूरपन अनुसरयो, अनखि इंद्रगढ ईस ॥ ४८ ॥
करउरपति आयो तदनु[14], मिल्यो उरर[15] उद्योत ॥
सालम जुग्गीराम सुव[16], भट मुहुकमसिंहोत ॥ ४९ ॥
रन करउर पचि पचि रह्यो, सु नृप भीम हन संधँ[17] ॥

---

१ तोर्मा २ मंद बुद्धिवाला ॥ ४२ ॥ ३ शीघ्र ४ सेना में ५ बहिन के पति बुधसिंह ने ६ साले ने ७ पालकी पर चढो ८ अपने प्राण की ९ सौगन ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १० हलकारे भेज कर ११ पत्र देकर ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ १२ हाथ पकड़ कर नहीं मिला १३ रोगी ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ १४ जिस पीछे १५ उरड़ (घमंड) प्रकाश करके १६ पुत्री ॥ ४९ ॥ १७ प्रतिज्ञा छोड़ कर

यातैं दोउन अहद्यो, सालम अप्पन्नि संघ ॥ ५० ॥
सुभट वैरिसल्लोत सजि, नगर पल्लोधी नाह,
जैतसिंह जाजव जयो, आयो समर सिपाह ॥ ५१ ॥
वैरिमल्ल कुल उद्धरन, हड्डा रन हमगीर ॥
बलवनपति आयो बहुरि, अभयसिंह अति वीर ॥ ५२ ॥
पुर खातोली पति प्रबल, अमरसिंह अभिधान ॥
इंद्रसिंह कुल उद्धरन, चाप मिल्यो चहुवान ॥ ५३ ॥
मिल्यो आनि उद्धत गुमर, चंडैं समर चहुवान ॥
सेरसिंह सामंत हर, भजनेरी पुर भान ॥ ५४ ॥
नाथाउत नगराजहू, नगर गुढाको नाह,
पुनि दूजो निरवान पति, आयो मिलन उछाह ॥ ५५ ॥
सबल मिलि उमराव सब, इम स्वामी ढिग आय ॥
सबहि सिराह सूरपन, जयसिंहहु जस गाय ॥ ५६ ॥
दोहा—सबन कह्यो दिल्लीस दिय, बुंदिय लाम्छित लिखाय ॥
तें कैंगार पिक्खैं हमहु, तब इन दिन्न दिखाय ॥ ५७ ॥
पिक्खि पटा सर्वाहन कह्यो, कूरम नृपहिं सिराहि ॥
मरु नगर बार्गें मुलक, ए न पटालिखे आंहि ॥ ५८ ॥
कूरम नृप सुसिकाय कहि, दुव २ हम दिल्लिय जान ॥
अब लैं कहि साहसौं, गेरैं मुल्लक दस जान ॥ ५९ ॥
इम कहि अवरन सिक्खदे, चल्ल उभय नृप तत्थ ॥
सालमसिंह रु जैतसी, सुभट लगे दुव ७ सत्थ ॥ ६० ॥
इम दुव २ नृप आमेरपुर, दरकूंचन चल्लि आय ॥
जामिप सालक प्रीति जुत, रहे कछुक दिन गये ॥ ६१ ॥

१ जयसिंह और बुधसिंह इन दोनों ने आदर किया ॥ ५० ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ २ नाम ॥ ५३ ॥ ३ युद्ध में भोंकार ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ ४ पत्र ॥ ५७ ॥ ५ दुई ॥ ५८ ॥ ६ बाकी का देश ७ मन का समूह ॥ ५९ ॥ ८ तहां से ॥ ६० ॥ ९ बहिनोई और साला १० राजा

गये तदनंतर सब[१]हि आम, सजी हित पूरब नम्म्र सलाम ॥
बिलंब कछू करि आयउ भीम, तक्यो हिय हेत रची तस[२]लीम ।७२।
सिरे लखि बुद्धहिं मुद्द सिराय, जग्यो मनमाँहिं सुक्यौं मिटिजाय॥
दई उठि साह समस्तन सिक्ख, रही तँहँ बुद्ध बलापति तिक्ख७३

(शुद्धप्राकृतभाषा)

(मालिनी)

इय उअयउराओ तत्थ संग्गामराणा,
णरवइजयसिंहं पेसअं णेहपत्तम् ॥
जइ कुणइ पसाअं फूरुओ तुम्भ धीए,
वसइ णणु तओ मे पट्टणं चित्तऊडम् ॥ ७४ ॥
णयसमयजयसिंहो तं क्खु दट्ठूण पत्तं,
समयबलविएगी णोइ एकत्तु बुद्धिम् ॥
दडवडहि गयो सो साहआमम्मि कुम्मो,
कहिउ जवणणाहं फूरुअं राणवत्तम् ॥ ७५ ॥

॥ प्रायोदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

(षट्पात्)

---

१ जिस पीछे सब आम दरबार से गये २ आदाब ॥ ७२ ॥ ७३ ॥

---

संस्कृत अनुवाद ॥

इत उदयपुरात् तत्र संग्रामराणानरपतिजयसिंहं प्रेषितं स्नेहपत्रम् ॥
यदि करोति प्रसादं फुरुकशाह तव बुद्धौ वसति ननु तदा पत्तनं चित्रकूटम्॥७४॥
नयसमयजयसिंहः तं खलु दृष्ट्वा पत्रं समयबलविवेकी नीत्वा एकत्र बुद्धिम्॥
शीघ्रं गतोसौ शाहकार्ये कूर्मः कथयितुं यवननाथंफुरुकं राणवार्ताम् ॥ ७५ ॥

---

॥ भाषानुवाद ॥

इधर राणा संग्रामसिंह ने वहां राजा जयसिंह को प्रीति पत्र भेजा कि जो तुम्हारी बुद्धि से फुरुकशाह कृपा करै तो निश्चय ही चित्तोड़ बस जावै।७४। उस समय को और बल को जाननेवाला जयसिंह नीति के पत्र को निश्चय देख कर बुद्धि को एकत्र करके बादशाह के कार्य में शीघ्र वह कछवाहा फुरुकशाह से राणा की वार्ता कहने को गया ॥ ७५ ॥

अग्गैं अकबर साह लियउ चित्तोर दुग्ग बर ॥
पच्छी आदिय बहुरि रह्यो तबतैं वह उज्जर ॥
साह हुकम बिनु रान जाय स्वच्छंद बसें किम ॥
यातैं पठई अत्थ अरज संग्रामसिंह इम ॥
अप्पहु निदेस बसवाय अब चित्रकूट हमहू रहैं ॥
सतपंच५००सुभट परखेत मम कथितकरो तँहँ निब्बहैं॥७६॥

[ दोहा ]

नजरि द्रव्य करिहै किती, यहैं कही जब साह ॥
तबहि दम्म त्रयलक्ख३०००००मित, अक्खे कूरमनाह७७

( षट्पात् )

सुनि सु रान मुक्कलिय नजरि हुंडी त्रय३लक्खन ॥
कूरम किन्नी नजरि साह पिक्खी सु मोद मन ॥
लियउ पाट लिखवाय रही महुरहि अवसेसह ॥
अरज इक्क पुनि करिय नगर आमेर नरेसह ॥
बुधसिंह भीम विग्रह विरचि छिज्जहिं लरि लरि परसपर ॥
दोउन मिलाय अब अप्प द्रुत मेटि बइर मंडहु महर॥ ७८ ॥

[ दोहा ]

सुनत एह कोटेसमों ,दिन्नी साह कहाय ॥
करहु मन्त्र कुंदास मन, जयसिंहह ढिग जाय ॥ ७९ ॥
जो तुम किन्न्यो हुकम लहि, सो सब पच्छो देहु ॥
उभयभ्रात एकत्त जुरि, सनय साम करि लेहु ॥ ८० ॥

( हरिगीतम् )

बरजोर आयस साहको सुनि भीम भी जुन धी भई ॥

१ शून्य २ स्वतंत्र ३ कहना करो नहीं ॥ ७६ ॥ ४ कछवाहों के पति ने ॥७७॥ मुहर लगाना ५ बाकी रहा ॥ ७८ ॥ ७९ ॥ ८० ॥ ६ बलवान् आज्ञा ७ भय सहित ८ बुद्धि

जयसिंहके घन रूप डेरन जाय बिन्नति मंडई ॥
कछवाह कहि बाराँ भऊ अब छोरि इन लिखि दीजिये ॥
बुंदीसराँ मिलि सामकैँ इकथाल भाजन कीजिये॥ ८१ ॥
तब राह औ कछवाह द्वै२मन मंत्र इक्कत जानिकैँ ॥
कासिम वह तजि देस दोनों लेख कग्गर ठानिकैँ ॥
करि असँन इक्क४हि थाल औ भूपाल त्रय दिन बित्थरयो॥
नृप भीम उप्पर ओर औ मनमाँहिँ दोख भर्यो जर्यो॥८२॥
सक तीन हय रिखि इंदु१७७३ मैँ यह वत्त तीननकैँ भई ॥
इहिँ बीच जट्टनकी पुकार अपार दिल्लिय उँन्नई ॥
इक नैर थूहनि ईस जट्ट सु नाम चूडामनि रहैँ ॥
धन जोर औ मन जोर जो रन जोर फोजन निव्वहैँ ॥८३॥
तब साह जट्ट पुकारपैँ कछवाह भूपति पिल्लयो ॥
बुंदीस बिनु सब संग नृप करि सेन संचय ठिल्लयो ॥
इन जाय तोपन माल कैँ रचि जाल थूहनि बिंटई ॥
इत साह बुंदिय नाह बुल्लिँरु रान वत्त सु पुच्छई ॥८४॥
बुधसिंह रान पठाय बिन्नति चित्रकूट बसावहीँ ॥
किय भेट दम्म त्रिलक्ख२०००००औ अपनो निदेस उठावहीँ ॥
नयमंद हड्ड नरिंद यौँ सुनि कुँम्म कानि हु नाँकरी ॥
जगसिंह उक्त प्रपंचैँ जानत हू यहै कथ उच्चरी ॥ ८५ ॥
वह दुर्ग अकबर साह रन करि अब्द द्वादस१मैँ लयो ॥
हम आदि बहुनन रान तजि तब सीस साहनकोँ नयो ॥
वह चित्रकूट बसायकैँ पुनि रान फैल पचारिहैँ ॥

---

१ साम उपाय [मेल] करके ॥ ८० ॥ २ और ३ पत्र लिख कर ४ भोजन ५ बिस्तारा [फैलाया] ॥ ८२ ॥ ६ जाटों की ७ उठी ॥ ८३ ॥ ८ भेजा ९ एकत्र करके १० बुला कर ११ राणा की वार्ता ॥ ८४ ॥ १२ हे बुधसिंह १३ नीति में सुघड़ १४ जगतसिंह को १५ जयसिंह की कहीहुई यह रचना जानता था तो भी ॥ ८५ ॥ १६ राणा को छोड़ कर बादशाहों को शिर झुकाया है

अवनीप[1] हिंदुन फोरि अंकुरि[2] साह नाह बिसारिहैं ॥ ८६ ॥
यह गाह फूरुक साह सुनि वह पत्र भीत[3] बिदारयो ॥
जयसिंहपैं इत भीम थूहनि जंग मोह प्रमारयो ॥
करजोरि कहि मम गेह पुत्रिय अप्प उपनय[4] कीजिये ॥
कछवाह तब जयसीह कहि कछु दीह[5] अंतर दीजिये ॥ ८७ ॥
नृप बुद्ध सोदरकी[6] सुता हम पुब्ब[7] सगपन कैं बगी ॥
वहब्याह करि द्रुत[8] रावरे ग्रह बत्त उपनय[9] अहगी ॥
जयसिंह यह कहि भीमसौं बुधसिंह प्रति दल[10] पिल्लयो ॥
तुम ब्याह मंडहु बेग मैं पुनि भीमको बच[11] भिल्लयो ॥ ८८ ॥
बुधसिंह यह सुनि साहसौं लहि सिक्ख थूहनि संक्रम्यो[12] ॥
जल घोर सिंधु हिलोर ज्यौं दल[13] जोर जट्टनपैं जम्यो ॥
लिखि पत्र बुंदिय जोध[14] सोदरकी सुता नृप बुल्लई[15] ॥
उम्मेदकुमरि सु नाम जो परिनाय कूरमकौं दई ॥ ८९ ॥
कोटेस भीमहु अप्पनी तनया[16] सु तत्थ बुलायकैं ॥
बरजोर[17] कूरम भोर कौं दिय प्रीति सह परिनायकैं ॥
सक अग्गि हय रिखि इंदु१७७३ हायन नैर थूहनि जंगमैं ॥
कछवाह इम दुव ब्याह कीने बीर[18] सिंचि रस[19] रंगमैं ॥ ९० ॥
करि ब्याह कूरम नाह यौं पुनि ताव जट्टनपैं दयो ॥
हरिमंथ[20] आतूक[21] गोत्र[22] ज्यौं तरकाव तोपनको भयो ॥
उहि कोट अट्ट[23] थट्ट यौं गढ बट्ट[24] जट्टनकैं परे ॥

---

१ हिन्दु राजाओं का २ उदय होकर बादशाह का स्वामीपन भूलैगा ॥ ८६ ॥ ३ डर कर फाड़डाला ४ विवाह ५ दिन की छेटी ॥ ८७ ॥ ६ बुधसिंह के सगे भाई की बेटी ७ पहिले ८ शीघ्र ९ विवाह की वार्ता स्वीकार करी १० पत्र भेजा भीमसिंह का ११ वचन ॥ ८८ ॥ १२ चला १३ सेना का १४ छोटे भाई जोधसिंह की बेटी को १५ बुलाई ॥ ८९ ॥ १६ पुत्री को १७ बलवान् उस वीर कछवाहे को १८ युद्ध में १९ शृंगार रस किया ॥ ९० ॥ २० चनों का २१ भाड़ में २२ शब्द होवै तैसे २३ बुरजें २४ मार्ग.

कढि वेग तब गहि तेग वे सब सेन सम्मुह ह्वै मरे ॥ ९१ ॥
जयसिंह थूहनि तोरिकैं इम जट्ट चूडामनि हन्यौं ॥
अरु बदनसिंहहिं रक्खि सरनैं *अप्प जय छक उफन्यौं ॥
जिहिं बदनसिंह †निकेत सूरजमल्ल जट्ट सु पुत्तभो ॥
‡जर बंटिकैं सिर §संटि लै भुव फोज लक्खन जुत्तभो ॥९२॥
द्वै कोटि२००००००० आमद मुलक दक्खि रु ताव साहनपैं दयो ॥
धरि बीस२०००००००० कोटि स्वकीय[1] कोस सरोस सत्रुनकौं[2] जयो॥
लरि आगरा लहि मारि दिल्लिय साह कोसन[3] लुट्टिकैं ॥
किय भरतपुर निज राजधानी जंग मिच्छन जुट्टिकैं ॥९३॥
गढ भरतपुर कुम्भेर डिग्घ रु वैर ए चउ४निर्मये[5] ॥
ऐसान सिर आमेरको भुल्ल्यो न जो हु इते भये ॥
वाके जवाहरमल्ल पुत्त सहाय सूरहु जाहिलै[6] ॥
बैठो सु मरुपति[7] विजयसिंहहु इक्क गाढ्य ताहिलै ॥ ९४ ॥
जिहिं पुत्र नातिय[8] ए भये तिहिं सरन कूरम स्वीकरयो[9] ॥
गढ फोरि थूहनि तोरि सब नृप जोरि[10] दिल्लिय संचरयो॥
रस राहसौं रु सिराहसौं मिलि साहसौं जय अप्पयो ॥
सिरमोर भूप समस्तमैं बरजोर कूरम यौं भयो ॥ ९५ ॥
कछवाह साह उभैरहि इक्क गिनि [11]ब्याज भीम बिचारयो॥
[12]जामात पर रचि घात जड नृप सज्ज मंत्र सम्हारयो ॥
पुर रूपनगर नरेस अरु मरुदेसपति दुव बुल्लिकैं ॥
मिलि इक्क सम्मति मंत[13] मंडिय भूप तीनन भुल्लिकैं ॥९६॥

---

॥ ९१ ॥ * आप † घर में ‡ धन बांट कर § बदले में मस्तक लेकर ॥ ९२ ॥ १ अपने खजाने में २ जीता ३ बादशाह के खजाने को ४ म्लेच्छों से ॥ ९३ ॥ ५ बनाये ६ वीर भी जिसकी सहायता लेते थे ७ मारवाड़ का राजा ॥ ९४ ॥ ८ पोते ९ स्वीकार किया १० सब राजाओं को एकत्रित करके ॥ ९५ ॥ भीमसिंह ने ११ छल विचारा १२ जमाई (जयसिंह) पर १३ सलाह की ॥ ९६ ॥

लिखि पत्र सय्यदपैं *ततक्खिन देस दक्खिन मुक्कल्यो ॥
इत साहकी हित चाहसौं कछवाह भूपति †उज्झल्यो ॥
जयसीह यह कछु दीहमैं अधिकार[1] अप्पनं पायहै ॥
बनिकैं वजीर समग्ग मस्तक चंड[2] घात चलायहै ॥ ९७ ॥
रहनौं तुम्हैं जु वजीर ह्वै अरु बंधु[3] बैर निवेरनौं ॥
तो बेग आवहु तेग मंडि घुमंडि कूरम घेरनौं ॥
द्रुत पिक्खि यह छद[4] सज्जि सय्यद सेन सम्मद[5] उप्परयो ॥
सजि अग्ग तोपन मग्ग कोपन लज्ज लोपन संचरयो[6] ॥ ९८ ॥
उज्जैन आय रु साहकों दल मंडि दूतन अप्पये ॥
हम आनि पूरब देससौं तुम पट्ट दिल्लिय थप्पये ॥
जयसिंह नृप मम भ्रात मारक[9] ताहि निज हिय लायकैं ॥
मम तुल्य अहर अदस्यो[10] सु दये हि अप्प[11] भुलायकैं ॥ ९९ ॥
कछु त्रास[12] नहि बिसवासहै अब पास आय रु अक्खिहौं[13] ॥
रन चाय[14] आयस पाय मैं निज बंधु बैर न रक्खिहौं ॥
सुनि साह यह निज मातसौं सब बात सय्यदकी कही ॥
तब मात आक्खिय घात यह जयसिंह उप्परहै सही ॥ १०० ॥
तिहिं देहु सादर[15] सिक्खसौं आमेर नेर पठायकैं ॥
तब चूक[16] अप्पनमांहिं नांहिं लरैं जु सय्यद आयकैं ॥
सुनि साह यह कछवाहसौं हित चाह आक्खिय सबही ॥
तुम जाहु बेगहिं सिक्खि लै अति फैल सय्यदकी मही ॥ १०१ ॥
जयसिंह आक्खिय भो वजीर जु मोजदीनहिं मारिकैं ॥
तोहैं सु आवत बेर ये सब चौंर छत्र उतारिकैं ॥

* इसी समय † बड़ा १ आपके वज़ीर पन का २ भयंकर ॥ ९७ ॥ ३ भाइयों का वैर मिटाना होवे तो ४ पत्र ५ दर्प सहित ६ चला ॥ ९८ ॥ ७ पत्र लिख कर ८ हलकारों को दिया ९ मारनेवाला १० आदर से मेरे बराबर किया ११ आपने ॥ ९९ ॥ १२ डर १३ कहूंगा १४ हुकम पाकर युद्ध का चाव ले ॥ १०० ॥ १५ आदर के साथ १६ दोष (भूल) ॥ १०१ ॥

